करै सुर शीश नाय॥ हरि शची सहित पूजा रचाय॥ बहु भक्ति सहित जिन गुण सुगाय॥ ५॥ निज ज
न्म सफल सुर करै सोय॥ तुम चरण जजत अति मुदित होय॥ धनि जीवन जिनको जग मझार
जो प्रभुको देखत नयन द्वार॥ ६॥ तुम धन्य देव अद्भुत सरूप॥ छवि निरखत तृप्ति न त्रिदश भूप
तब हरि ने कीनी सहस आंख॥ कर जीभ सहस वच विनय भाख॥ ७॥ बहु स्तुती करी निज शीश ना
य॥ जानो निज कों धनि देवराय॥ निज भक्ति सहित जिन जपै नाम॥ सो निश्चै पावै सुकल धाम॥ ८॥ प्र
भु वीतराग छवि निर्विकार॥ अरु प्रगट अचेतन अंग सार॥ तो भी भविजन कों सहज रूप दाय
क दिव शिव संपति अनूप॥ ९॥ जिम चिंतामणि नर रतन पाय सार॥ निर्जीव वस्तु जग के मझार॥ म
न कल्पित सुख दातार सोय॥ त्यों सुख दायक जिन बिंब होय॥ १०॥ यह आगम वचन प्रमाण जान॥ भ
वि जीव लख्यो पारस पुराण॥ यह निर्णय तहां कीनौ मुनीश॥ हम तिन कौं नमत नमाय शीश॥ ११॥
वह सुगुरु वचन जिन छवि अनूप॥ वरदाता साधक तान रूप॥ भव भव मेरी कीज्यो सहाय॥ ज्यों सु
खी जिनेश्वर नित रहाय॥ १२॥ दोहा॥ दधिमुख जिनमंदिर तनी पूरन यह जयमाल॥ जो बांचै मन
लाय के ताके भाग विशाल॥ १३॥ ॐ ह्रीं अर्घं॥ सोरठा॥ जन्म रोग अनिवार ताकों दूर करो प्रभू आ
यो तुम दरबार॥ तुम सहाय सब जग विषै॥ १४॥ इत्याशीर्वाद॥ ॥८३॥ ॥अथ श्रीनंदी

श्वरद्वीपपश्चिमदिशाद्वितीयरतिकरपूजा मादह॥ कुसुमलता छंद॥ नंदीश्वरपश्चिमअंजनगिरताकी
दिशामेजान॥ वापीवीचविराजेदधिमुखमेदधिमुखगिरशुभगोलमहान॥ ताकेऊपरश्री
मंदिररत्नमईअकृत्तिमथान॥ श्रीजिनविंबअठोत्तरइकसोमनवचक्रमवंदोसुखदान॥१॥ ॐ ह्रीं
श्वरद्वीपपश्चिमदिशाद्वितीयरतिकरदधिमुखजिनालयेभ्यो नमः॥ अत्र०॥ अत्र०॥ अत्र०॥
त्रिभंगीछंद॥ शुचिसागरक्षीरंसीतगहीरंनिर्मलनीरंसुरलावे॥ भरिकंचनझारीतृषानिवारी
रनाके नंदीश्वरपश्चिमअंजनगिरकेदक्षिणदधिमुखगिरसोहै॥ तापरजिनमंदिर
मंतपुरंदरजिनप्रतिमाअतिमनमोहै॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशाद्वितीयदधिमुखप
जिनालयेभ्यो नमः॥ जलं॥१॥ मलियागिरचंदनदाहनिकंदनकदलीनंदनसहितघसौं॥ भवताप
वारनशिवसुखकारनजिनपदजजिजिनपासवसों॥ नंदी॰॥२॥ ॐ ह्रीं चंदनं॥ शशिकिरणसमा
तमहानामुक्ताफलसुरलावतहो॥ हमशक्तिसमानाशालिप्रधानाअक्षततपुंजचढाव
अक्षतं॥ दृगमनकोप्यारेगंधपसारेसुवरनवारेपुष्पमहा॥ जिनचरनचढावेभक्तिवढा
चावेसुक्खगहा॥ नंदी॰॥४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं॥ कंचनकीथारीभरिसुखकारीविविधप्रकारीचरुलावे॥
एचढावें [illegible] वढावेप्रभुगुणगावेशिवपावे॥ नंदी॰॥५॥ ॐ ह्रीं चरुं॥ वहुउज्जलजोतंतमछय

नंदीपकसोंजिनपदपूजै॥अरिमोहनशावैजिनदरसावैकेवलज्ञानंयतीहूजे॥नंदी०॥६॥ॐह्रींदीपं
कृस्नागरधूपंगंधअनूपंतिहुंजगभूपंपूजकरौं॥वसुकर्मजलावैजिनपदपावैज्ञानजोतिशिवना
रिवरो॥नंदी०॥७॥ॐह्रींधूपं॥फलसरसनवीनेपावनलीनेत्रिभुवनपतिपदभेटकरौ॥उत्कृतिनशि
जावेपुण्यवढावैक्रमक्रमसोंशिवनारिवरो॥नंदी०॥८॥ॐह्रींफलं॥वसुद्रव्यमिलावेजिनगुणगावे
अर्घवनावेभरिथारी॥जिनचरणचढावेभक्तिवढावैदिवसुखपावेभविभारी॥नंदी०॥९॥ॐह्रींअर्घं॥
जयमाल॥दोहा॥मुनिमहंतऋषिराजसवेध्यानधरैमनलाय॥सुरपतिनरपतिनागपतिचरण
जजोंमनल्याय॥१॥सर्वआसपूरणकरो॥हरोसर्वहितसाज॥हरोहमारीवेदनावीतरागमहाराज
२॥त्रोटकछंद॥जयवंततुम्हीशिवलायकहो॥सतसंतनकोंशिवदायकहो॥अघकर्मअरीगणघाय
कहो॥निजसंपतिज्ञायकदायकहो॥१॥विषयादिकमेंनहिरागभयो॥भरजोवनमांहिविरागलयो॥प्रभु
अंतरजोतिप्रकाशरही॥तजिनेहदिगंवरवृत्तिगही॥२॥षटखंडरमाछ्रणमेंतजिके॥निर्ग्रंथदशावनमें
सजिके॥निजरूपसुधीमनमेंभजिके॥अरिमोहहनौंरनमेंपजिके॥३॥त्रिकघातिमरेछिनमेंलजि
के॥प्रभुजीतलहीतवहीसजिके॥नभमेंसुरवाहनआवतहैं॥वहुदुंदुभिघोरवजावतहैं॥४॥जय
कारनकीधुनिछायरही॥रजनीतधुजाफहरायरही॥दशहूंदिशसेंसुरआवतहैं॥वहुदूरहितें

रनावत है॥ ५ ॥ उर हर्ष भरे गुण गावत है॥ सुर कामिनि वीन वजावत है॥ नव हू रस भाव दिखा
मुनि भक्ति प्रचारि सिखावत है॥ ६ ॥ सुर शक्र शची मिलि नृत्य करै॥ सव साज सजावत नृत्य भरै॥
मान हि जात कही तिनकी॥ अनिमेष लखै छवि श्री जिनकी॥ ७ ॥ फिर की जव लेत महा छवि वि
पमा न हि जाय कही कवि सों॥ नल याकृति की इम भाद रसों॥ मनु दामिनि गोल महा परसों॥ ८ ॥
छण सूक्ष्म रूप महान धरे॥ छण थूल शरीर प्रकाश भरे॥ छण मैं गति मंद प्रकाश करै॥ छ
ण प्रकाश करै॥ ९ ॥ हरि अद्भुत नाटक आप करै॥ जिनकी महिमा कहि ना हि परै॥ यवन्त
र देव सही॥ जिन की महिमा न हि जाय कही॥ १० ॥ प्रभु मो उर माहि वसो नित ही॥
सो नित ही मम विघ्न समूह नशो॥ नित ही उर सम्यक ज्ञान लसो॥ नित ही॥ ११ ॥ सव सें नि स्नेह
त हो॥ नव राग विरोध न लावत हो॥ सव की सुनि मौन रहावत हो॥ न दि दीन दया उकहावत हो॥ १२ ॥
यह अद्भुत वात वडी प्रभु जी॥ जस वेल त्रिलोक वडी प्रभु जी॥ भवि के उर भक्ति वडी प्रभु जी॥ सुख
क जडी प्रभु जी॥ १३ ॥ यह भक्ति महानिधि देहु हमैं॥ सत ज्ञान दयानिधि देहु हमैं॥ जग
देव तुम्ही भव पार उतारन देव तुम्ही॥ १४ ॥ दोहा॥ करुनाकर जिनराज जी॥ अशरन
सहाय॥ अरज जिनेश्वर की सुनो॥ तुम त्रिभुवन के साय॥ १५ ॥ अर्घं॥ सोरठा॥ देहु स्वरू

नूप यही रूपा प्रभु कीजिये। फिर न परूं भव कूप साम्राज्य अब दीजिये॥ २६॥ ॐ ह्रीं अर्घं॥ इत्या
शीर्वाद॥ ॥ २९॥ ॥ अथ श्री नंदीश्वर द्वीप पश्चिम दिशा तृतीय दधिमुख पूजा माह॥ ॥
कुसुमलता छंद॥ नंदीश्वर पश्चिम दिश राजे स्यामवरन अंजनगिर नाम। ताके पश्चिम दधिमुख सो
है वापी वीच खेत अभिराम। ताके ऊपर श्री जिनमंदिर प्रतिमा इक शत आठ ललाम। जिनके चरण
कमल सुर पूजै हम पूजत निज घर वसनाम॥ १॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वर द्वीप पश्चिम दिशा तृतीय दधिमुख
पर्वत पर जिनालयेभ्यो नमः॥ अत्र०॥ अत्र०॥ अत्र०॥ पुष्पं॥ चाल होली की॥ सुधी जिन पूज रचावे
यातैं निज संपति पावै॥ टेर॥ कंचन झारी में जल उत्तम भरि जिनमंदिर जावे जन्म जरा दुख दूर क
रन कौं श्री जिन चरन चढावे हर्ष अति हिरदे लावे॥ यातै०॥ नंदीश्वर की पश्चिम दिश में अंजनगि
रि सुभ राजे ताके पश्चिम दधिमुख गिर पर जिनमंदिर छवि छाजे तहां निज भाव लखावे यावै०
ॐ ह्रीं नंदीश्वर द्वीप पश्चिम दिशा तृतीय दधिमुख जिनालयेभ्यो नमः॥ जलं॥ १॥ चंदन अरु कर पूर
मिला के केशर संग घसावे जिनवर चरन जजत भवि जन जो भव आताप नशावे यही निश्च
य उर ल्यावो॥ यातैं०॥ नंदी०॥ २॥ ॐ ह्रीं चंदनं॥ देवजीर सुखदास कमोदक अक्षत धोय बनावे
त्रिभुवन तिलक दिगंबर प्रभु के चरनन पुंज चढावैं हृदय में जिनगुण गावैं यातैं०॥ नंदी०॥ ३॥ ॐ

ॐ ह्रीं अक्षतं ॥ वरनवरनके पुष्प मनोहर सुद्ध सुगंध सुहावै ॥ कामदाह निरवारन कारन श्रीजि
नचरन चढावै ॥ भक्तिमय नृत्य करावै ॥ यातें आनंदी ॥४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं ॥ फैनी गुंजा मोदक खाजे ताजे तुर
त बनावो ॥ क्षुधारोग निरवारन कारन श्री जिनचरन चढावो ॥ सही निश्चय पद पावो ॥ यातें आनंदी ॥
५ ॥ कंचनमणिमय दीप अनोपम सुरसुरपति बहु लावै ॥ हम निज शक्ति समान दीप
जिनपूज रचावै ॥ स्वहितकर गुण गावै ॥ यातें आनंदी ॥६॥ ॐ ह्रीं दीपं ॥ दशविधि धूप सुगंध बना
य बहुवादित्र बजावो ॥ कर्मदहन के काज दहनमें जिनपद धूप चढावो ॥ आठविधि कर्म नशावै
या आनंदी ॥७॥ ॐ ह्रीं धूपं ॥ लोंग बदाम छुहारा पिस्ता एला आदि मगावो ॥ शिवफल का
क्ति भाव सों फल जिनचरन चढावो ॥ मुक्तिफल क्रमसें पावो ॥ यातें आनंदी ॥८॥ ॐ ह्रीं फलं ॥
द्रव्य मिलाय गाय गुण उत्तम अर्घ बनावो ॥ मुक्ति महा अभिराम धाम को कारण वरण
सदा थिर रूप रहावो ॥ यातें आनंदी ॥९॥ ॐ ह्रीं अर्घं ॥ जयमाल ॥ दोहा ॥ घातिकर्म घाता प्रभू पायो
केवलज्ञान ॥ जिनके चरण सरोज रज हृदय बसो दिनरान ॥१॥ पूजन कर जिनराजकी ॥ उरमें भक्ति
विशाल ॥ बारह निकसे सिद्धमिस बहु सुनिये जयमाल ॥२॥ तोटकछंद ॥ जयश्री जिनराज विरा
जित हो ॥ समवसृत में छवि छाजत हो ॥ करि विष्टर रत्नजडाव महा ॥ सुरपूजत श्री जिनराज कहा ॥१॥

रऊपर श्री जिनपद्मधरे प्रभु राजत चौसठ चमर ढरे ॥ शिर छत्र फिरै त्रय जोतिमई ॥ शशिसूरजजो
तिछिपावलई ॥ नभमें सुर दुंदुभि घोर बजै ॥ बरसै बहु पुष्प सुगंध फबै ॥ धुनि दिव्य अनक्षर गाजर
ही ॥ जिहि की उपमान हि जाय कही ॥२॥ सब जीव अजीव अभेद गनौं ॥ अरु धर्म अधर्म सरूप भनौं ॥
सब काल अकाल प्रकाश कियो ॥ षट द्रव्य इहां भवि जानि लियो ॥३॥ जीव अकाश त्रिलोक तनौं ॥ अ
रु धर्म अधर्म जु द्रव्य गनौं ॥ इनि च्यारिनि के परदेश सही ॥ सम मध्य असंख प्रदेश सही ॥४॥ नभ सर्व
अनंत परेदश कियो ॥ अरु पुद्गल द्रव्य त्रिभेद भयो ॥ महसंख असंख्य अनंत कहा ॥ भवि जीवन
नैं सत भाव गहा ॥५॥ पुनि काल अणू सब भिन्न कही ॥ तिस ते इसकौं नहि काय कही ॥ सब जानि अ
संख्य प्रमाण अणू ॥ यह निश्चय काल जिनंद भनौं ॥६॥ व्यवहार त्रिकाल अनंत प्रभा ॥ वरताव भवि
ष्यत और गना ॥ षट द्रव्य पसार त्रिलोक विषै ॥ यह वर्णन आप जिनंद अखै ॥७॥ दशहूं दिश और
अलोक सही ॥ नहि दूसर द्रव्य जिनेश कही ॥ इनकी सरधा भवि जीव करै ॥ दृढ सम्यक सो उर मा
हि धरै ॥८॥ जिनराज कृपाल कृपा करिये ॥ दुख जन्म जरा मरणों हरिये ॥ जयवंत जिनेश्वर धर्म सदा ॥
उर माहि रहै सत मर्म सदा ॥१०॥ दोहा ॥ अशरन शरन सहाय तुम ॥ शरनागत सुखदाय ॥ दीन जानि
कीजे दया ॥ तुम दयाल जिनराय ॥११॥ अर्घं ॥ दोहा ॥ हरो सर्व अघ साज ॥ करो रहु निज भावकी

सरोह्मारोकाज॥यहविनतीसुनिलीजिये॥१२॥इत्याशीर्वाद॥ ॥३०॥ ॥अथनंदीश्वरद्वी
पपश्चिमदिशचतुर्थदधिमुखपर्वतपरजिनालयपूजामाह॥ ॥कुसुमलताछंद॥नंदीश्वरकीपश्चि
दिशमेंअंजनगिरअतिस्यामसरूप॥ताकीउत्तरदिशमेंराजेदधिमुखदधिसमस्वेतसरूप॥दशह
रयोजनकोऊंचोगोलडोलसमशोभअनूप॥तापरअकृत्तिमजिनमंदिरजजतसुरासुरतिहुंज
॥१॥ॐह्रींनंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशचतुर्थरतिकरजिनालयेभ्योनमः॥अत्र०॥अत्र०॥अत्र०॥पुष्पं
चालछंद॥जलउज्जलशीतललीजे॥जिनवरकेचरणजजीजे॥सबजन्मजरादुखनाशे॥निजशांतसु
नपरकाशे॥नंदीश्वरपश्चिमजानो॥अंजनकीउत्तरमानो॥दधिमुखपरजिनगृहसोहे॥सुरअसुर
वैमनमोहे॥१॥ॐह्रींनंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशचतुर्थदधिमुखजिनालयेभ्योनमः॥जलं॥चंदन
लियागरसार॥घनसारसुगंधअपार॥भवातापविनाशनकाजे॥पूजोभविजनजिनराजे॥नंदी०॥२॥
ॐह्रींचंदनं॥सिततंदुलधोयधरीजे॥अतिउत्तमथालभरीजे॥अक्षतसोंजिनपदपूजो॥अक्षयपदको
पतिहूजे॥नंदी०॥३॥ॐह्रींअक्षतं॥अशरीरअरीदुखकारी॥त्रयलोककियेवशभारी॥तिहिअरिके
जीतनकाजे॥फूलनसोंजजोजिनराजे॥नंदी०॥४॥ॐह्रींपुष्पं॥यहकर्मअसाताभारी॥सबजीवनको
खकारी॥ताकेनिरवारनकाजे॥चरुसोंजजिहोंजिनराजे॥नंदी०॥५॥ॐह्रींचरुं॥यहमोहमहातमभारी

जगमाहि छयो अनिवारी ॥ तिहि दूर करण के काजे ॥ दीपक सौं जजि जिनराजै नंदी॰ ॥६॥ ॐ ह्रीं दीपं ॥
कर्म वडे दुखकारी ॥ सव जीव करै भयभारी ॥ विधि गर्व जलावन काजै ॥ धरि धूप जजौं जिनराजै नंदी॰ ॥७॥
ॐ ह्रीं धूपं ॥ फल उत्तम जे जगसारी ॥ भरि सुवरण भाजन माही ॥ जिनवरके चरण चढावे ॥ सो भव्य महा
फल पावे नंदी॰ ॥८॥ ॐ ह्रीं फलं ॥ जल फल वसु द्रव्य मिलावै ॥ करि अर्घ प्रभू गुण गावै ॥ जिनवरपद
पूज रचावो ॥ यातें पंचमगति पावो ॥ नंदी॰ ॥९॥ ॐ ह्रीं अर्घं ॥ जयमाला ॥ दोहा ॥ नंत चतुष्टय धारि जिन पर
मोहारि करेह ॥ जिनके पदपंकज जजे ॥ उरमैं धारि सनेह ॥१॥ दोहा ॥ नंदीश्वर उत्तर दिशा ॥ दधिमुख गि
रके भाल ॥ जिन मंदिर पूजा भई ॥ अव वसु निये जयमाल ॥२॥ जयो जगमैं जिनराज महान ॥ जयो प्रगट्यो
जव केवलज्ञान ॥ जयो सव इंद्र सुरासुर संग ॥ जयो जयकार करंत अभंग ॥२॥ वजै वहु दुंदुभि जोर अका
शा दशों दिश छाय रह्यो वहु सोर ॥ अनेक सुवा जिनको वहु सोर ॥ तथा जयकार महा चहुं ओर ॥३॥ सु
चारितरूप महीरन रंग मभू ॥ असहाय अरी वहु संग महा ॥ महा अरि च्यार हने वलजोर ॥ उसी जयपा
पति कोय हथोर ॥३॥ सभा दश दोय विषैं जिनराज ॥ करै उपदेश महा वृषकाज ॥ सवी जगजंतु के हि
तकाज ॥ खिरै जिनकी धुनि दिव्य अवाज ॥४॥ सुनैं भविजीव लहैं सतज्ञान ॥ जगै उरमाहि सुभेद विज्ञान
धरे वृषभाव सुधी लघु भेष ॥ करै व्रत संजम वृत्ति विशेष ॥५॥ तजे भविजीव परिग्रहभार ॥ सजै जिनरूप

करावै मन अनंदी ॥७॥ ॐ ह्रीं धूपं ॥ कल्पवृक्षके उत्तम फल लेउत्तम पूज रचावै नवरस भाव प्रगट
करकेसुरपतिनृत्य करावै । हृदैवहु भक्ति वढावै मन अनंदी ॥८॥ ॐ ह्रीं फलं ॥ जलफल द्रव्य मि
लाय भावसों पूजन मैं मन लावै सुरसुरपतिजिनपतिपदपूजे दुंदुभि देववजावै कुसुमवरषा
रषावै मन अनंदी ॥९॥ ॐ ह्रीं अर्घं ॥ जयमाल ॥ दोहा ॥ सुरपतिनरपतिनागपतिखगपतिपुरुषप्र
णपूजे जिनवरचरणकों निजहितआनंदमान ॥१॥ पद्धडीछंद ॥ जय जय जिनराजदयानिधा
भवसागरतारणपोत जान ॥ जय आपतरे भविजीवतार ॥ तारणतरणजिनेशसार ॥२॥
जीवनकों कल्याणरूप शिवमगकोंवतलायो अनूप याहीसें करुनानिधिजिनेश ॥ जिनकेपद
नसुरसुरेश ॥३॥ भवकूप पडे जे जगत जीव दुखसहितकालवीत्यो अतीव तिनकोंसु
शोष्यो पतितउधारकसो जिनेश ॥४॥ यादुखदायक भवसिंधुमाहि जियकोंकोई न शरन
से अशरनकों शरनरूप तुमहीसहायहोजगतभूप ॥५॥ अतिदीन रंकजे जगतमाहि त्रि
नकोंकोई शरन नाहि तिनके विनकारनसुखदमात ॥ प्रभु दीनबंधु तुमही विख्यात ॥६॥ ज
प्रिकर्मवेशकंपे तिन्हिमेंसुर असुरशोषासोतुमनेंजीत्यो हेजिनेश ॥ यातैं हो अतुलवली
॥ दुखहेतुअसाताअंतराय ॥ तिनकोसहचारकमोहराय ॥ तिनसवकोंजीत्योतुमरूपाल ॥ यों

व अनंत भोग्यो विशाल ॥ ७ ॥ सब द्रव्यन की परजाय सार ॥ होगई तथा जो होनहार ॥ तिन सब कों जानों
समय माहि ॥ यौं ज्ञान अनंतो तुम्ही माहि ॥ त्रय काल तने सब द्रव्य रूप ॥ इक समय माहि देखो अनू
प ॥ यों दर्शन देव अनंत धार ॥ जिन के पद वंदौं वार वार ॥ ९ ॥ सब जीवन के गुण दर्श ज्ञान ॥ क्रमवर्ती प्रगटै
सत्य ज्ञान ॥ तुम युगपत जानों लखो सार ॥ यह लोकोत्तर महिमा अपार ॥ १० ॥ प्रभु तुम गुण महिमा अ
गम सोय ॥ हम पर कैसें निरवाह होय ॥ यौं करत वडे रिषिराज देव ॥ भविजन कौं सुख देवे स्वमेव ॥ ११ ॥ जो
वडे वीर नहि लहें पार ॥ तो रंक जीव की क्या सम्हार ॥ पै तुम समरथ दाता दयाल ॥ सब को फल द्यौ तिहिं
यो गहाल ॥ १२ ॥ तुम पद सरोज की सेव देव ॥ भविजन कौं सुख देवे स्वमेव ॥ यह अद्भुत शक्ति अनंत रूप ॥
तुम विन नहि अंत लहै अनूप ॥ १३ ॥ तुम पद कौं वंदौं वार वार ॥ संसार जलधि से करो पार ॥ तुम सब दे
वन के देव देव ॥ कर जोरि जिनेश्वर करत सेव ॥ १४ ॥ दोहा ॥ सुरपति नरपति नागपति ॥ तुम सब के पति
देव ॥ अरज जिनेश्वर की सुनों देहु सुगुन सब भेव ॥ १५ ॥ अर्घं ॥ सोरठा ॥ तुम भव जलधि जहाज ॥ तारन त
रन सही प्रभू ॥ अरज सुनों महाराज ॥ मोकूं भवदधि तारिये ॥ १६ ॥ इत्याशीर्वाद ॥ ॥ ३३ ॥ ॥ अथ
श्री नंदीश्वर द्वीप पश्चिम दिशा द्वितीय रतिकर पूजा माहि ॥ कुसुमलता छंद ॥ अष्टम द्वीप दिशा पश्चि
म में अंजन गिर के पूरव सार ॥ दूजे कोन वापिका माहि रतिकर पर्वत तन आकार ॥ ढोल समान गोल

तरफं जोजन सहस ऊर्ध्व तासार तापर श्री जिनमंदिर सोहै। नजत सुरासुर अष्ट प्रकार॥ ॐ ह्रीं नं
दीश्वरद्वीपे पश्चिमदिशा द्वितीयरतिकरपर्वतपर जिनालयेभ्यो नमः॥ अत्र॥ अत्र॥ अत्र॥ पुष्पं॥ गीता
॥ शुचिगंध मिष्ट महान उज्जल नीर मनिझारी भरो। सुरलोकपति अरु असुरपति जिनराजके
यन परे। वरद्वीप अष्टम दिशा पश्चिम द्वितिय रतिकर राजही। जिनभवन तापर देव पूजे
जहीं॥ १॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीपे पश्चिमदिशा द्वितीयरतिकरजिनालयेभ्यो नमः॥ जलं॥ १॥ घनशालक
लीशाल मिश्रित दशों दिश महकावही। भवताप नाशन हेत सुरपति जजत जिन सुख पावही॥ वर०
॥ ॐ ह्रीं चंदनं॥ सुखदास अरु कमोद तंदुल सरस उज्जल धोइये। जिनचरनपूजनकाज अक्षत
लस जोइये॥ वर०॥ ३॥ ॐ ह्रीं अक्षतं॥ सुरलोकके शुचि गंध पूरित कुसुम सुरपति लावही। त्रैलो
विजयी पंचसर सूं करत पूज स्वावही॥ वर०॥ ४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं॥ पकवान नाना भांति ताजे मोदकादिक
इये। दुखक्षुधा नाशक सुर असुर नित चरनमाहिं चढाइये॥ वर०॥ ५॥ ॐ ह्रीं चरुं॥ वरदीप मणिमय
विनाशक सुर असुर नित लावही। त्रैलोकपति श्री अरहंत प्रभुके चरनमाहिं चढावही॥ वर०॥ ॐ
पं॥ ६॥ दशगंध सार सुगंध दशदिश होय धूप महान है। जिनचरन पूजित असुर सुरपति
खहित दान है॥ वर०॥ ७॥ ॐ ह्रीं धूपं॥ फल सार मिष्ट विशाल शुचि हित स्वाद मिष्ट सुल्यावही

रवानकारणभव्यजनजिनराजचरणचढावही॥वरअ०॥ उँ ह्रीं फलं॥ जलगंधअक्षतपुष्पनेव
जदीपधूपफलावली॥जिनराजचरणचढायपावै॥भव्यजिनगुणआवली॥वर०॥९॥ उँ ह्रीं अर्घं॥ज
यमाल॥दोहा॥ अंतरवाहरकेसवे जाहरशत्रुअनेक॥तिनसवमैंजिनराजजी॥राखोनिजहित
टेक॥१॥पासवासकीआसउ॥वासयहीअरदास॥परमजिनेश्वरदेवतुम॥मैंहूंजिनवरदास॥
पद्धडीछंद॥जयजयअरहंतमहंतदेव॥जयचरननकीसुरकरतसेव॥तुमनामजपतसुरलोकपा
म॥अविवेकीपशुभीलहेनाम॥१॥तोभक्तिवंतनभव्यजीव॥क्योंनहीलहेशिवसुखअतीव॥अरहं
तनामकोअर्थसार॥याकेविवरणसुखदायसार॥२॥इसअर्हधातुकोपूज्यअर्थ॥याकेअरहं
पदनहीव्यर्थ॥जगपूज्यपुरुषकीविनयसेव॥सुखदायकसेवककोस्वमेव॥३॥अंतरअरिहरि
करिलईरुचि॥अरहंतनामयातैंप्रसिद्ध॥निश्चयसुदृष्टिकरिकर्मरुक॥परमागममैंयहकियोभेव
॥५॥ज्योहोयआपशिवसुखसरूप॥औरनकोंदिवशिवसुखअनूप॥तुमसर्वसुखीसुखदेवदान॥
यातैंतुमसुखदायकप्रमाण॥६॥जोआपयाचनाकरैकोय॥सोऔरनकोंक्यादेयसोय॥तुमअजा
चीकपथपतिअनूप॥याहीतैंतुमदातारभूप॥७॥लोकीकसंपदानशेसोय॥ताकोननिरंतरदान
होय॥प्रभुतुमसेपतिअंतयअनंत॥याहीतैंतुमदानीमहंत॥७॥लोकीकराजसवविनशिजाय॥या

बांवनपू॰
॥५०॥

जीवकौंईअघायतुमअलोकीकराजाधिराजजगमाहिधन्यप्रभुतुमसमाज ॥ ७ ॥ बहिरंगर
कौंनहीपार ॥ तोअंतरंगकोकहेसार ॥ तिसपरभीतुमप्रभुनिरविकार ॥ जगधन्यवीतरागीअपार
८ ॥ बिनक्रोधमोहअरिलयोमार ॥ विनलोभसंपदाग्रहीसार ॥ विनद्वेषदुष्टनरनर्कडार ॥ विनरागउ
देयतार ॥ ९ ॥ यहअद्भुतमहिमाअकथदेव ॥ कहिकोनसकैजगमाहिभेव ॥ इत्यादि
न प्रभुपरउपगारीवचप्रमाण ॥ ११ ॥ जिनराजहितिनरसुखदतार ॥ जिहधारिभव्यजनभयेपार ॥
आगेंभीभविधरैसोय ॥ सोसवनिश्चैभवपारहोय ॥ १२ ॥ यातेंमैंआयोराजद्वार ॥ हे कृपासिंधुसं
रतार ॥ मनवचनकायसूंकरूंसेव ॥ भवपारजिनेश्वरदेहुदेव ॥ १३ ॥ दोहा ॥ वसुविधि
सुविधिभविजनकाज ॥ वसुविधिविजयीदेवको ॥ चरनजजूंहितसाज ॥ १४ ॥ अर्घं ॥ सोरठा ॥ वीतरा
गमहाराज ॥ वीतरागताकाजमें ॥ शिवसुखपावनआज ॥ पूजूंपदमनलायकें ॥ १५ ॥ पुष्पं ॥ ॥३३॥
अथनंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशातृतीयरतिकरपूजामाह ॥ कुसुमलताछंद ॥ नंदीश्वरवरद्वीपअ्रा
ताकीपश्चिमदिशमेजान ॥ अंजनगिरपर्वतहैताकीदक्षिणवापीकौंनप्रमाण ॥ सुरसुरेशावहां
चावेहमनिजगरहपूजैंहितदान ॥ रतिकरगिरकेऊपरजिनगृहजिनवरबिंबअकृत्तिमजान ॥ १
ह्रींनंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशातृतीयरतिकरगिरपर्वतपरशिवकूटजिनमंदिरेभ्योनमः ॥ अत्र ॥ ॥५०॥

22618

व०॥ अथ० ॥ पुष्पं ॥ चाल रेखता ॥ जिनंद तेरे पूज वासुरेश आवते ॥ असंख्य देव भक्ति भरे शीश नावते ॥ दे
व ॥ जलउज्जल सुरलोकको मणिमय भाजन धार ॥ जिनपद आगें धारदे ता पर जिनमंदिर जजो दायक शि
वकल्यान ॥ नंदीश्वर पश्चिम दिशा ॥ रतिकर तृतिय महान ॥ ता पर जिनमंदिर जजो दायक शिवकल्यानजी
जिनंद०॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीप पश्चिमदिशा रतीयरतिकर जिनालयेभ्यो नमः ॥ जलं ॥१॥ चंदनगंध दशों
दिशा महकेलि रहो भरपूर ॥ तासों जिनवरपद जजें सुरगण रहत जरूर जी ॥ जि०॥२॥ ॐ ह्रीं चंदनं ॥ मोती नि
र्जर लोकको सुरलावै भरि थार ॥ जिनवरपद पूजा करै वहु रिनवा वैभालजी ॥ जि०॥३॥ ॐ ह्रीं अक्षतं ॥ पा
रिजात मंदारके पुष्प सुगंध अपार ॥ कामदहनके कारणे पूजों जिनपर सारजी ॥ जि०॥४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं ॥
सुरयादवके चरु महा षटरस पूरित सार ॥ देव जिनेश्वर चरनकों पूजे हर्ष अपार जी ॥ जि०॥५॥ ॐ ह्रीं चरुं
जोतिवंत मणिदीप ले करै आरती देव ॥ मोहमहातम हननकों जजे जिनेश्वर देवजी ॥ जि०॥६॥ ॐ ह्रीं दीपं ॥ अ
तिसुगंध नभ विस्तरै रही दिशा प्रतिछाय ॥ पूजे देव जिनेशकों ऐसी धूप चढायजी ॥ जि०॥७॥ ॐ ह्रीं धूपं
उत्तम फल सुर रहतके मिष्ट महारस पूर ॥ देक चढावै भक्तिसों ॥ जिनवर चरन हजूरजी ॥ जि० नंदी०॥८॥
ॐ ह्रीं फलं ॥ जलफल आठों द्रव्य ले अर्घ बनाय अनूप ॥ चरन जिनेश्वरके जजे सबै असुर सुर भूप ॥ जि०
नंदी०॥९॥ ॐ ह्रीं अर्घं ॥ अथ जयमाला ॥ दोहा ॥ विद्याधर असि चक्रधर अरु त्रिशूलधर देव ॥ सर्व स्वगणधर देव

वौंवनप्र:
॥५२॥

कीकरैसुरासुरसेव॥१॥पद्धडीछंद॥जयवीरधीरजयवंतदेव॥विधिअरिकरालकोकालएव॥जयसं
तमहतनकोंकृपाल॥जयदुष्टमोहकोहननकाल॥२॥जयचारितकीरणधरावीच॥सन्मुखदेखो
रिमोहनीच॥ततकालवीरवरभेषधार॥जिहिदेखतमोहेमुक्तिनार॥३॥तनधारदिगंवरकवचसार॥अ
रुवीतरागतामुकटधार॥सतसंजमचापअनूपज्ञान॥संवरचितपूरणसंवरमहान॥४॥करध्यानकृपा
णअशोकधार॥अथगुप्तिरूपतिरसूलधार॥अरुउपशमरूपअनीकराल॥विधिउर
ननभाल॥५॥दशधर्मचक्रकीधारदेख॥सवकर्मशत्रुभागेविशेष॥नयरत्नशक्तिसहमालशोय॥
हतपगजपरहसवारहोय॥६॥सहायआपअरिगणमकार॥अरिमोहवलीजीनोंहकार॥७॥हुअ
रिसमूहकेमध्यसार॥जीनोंतुमनेंअरिमोहमार॥८॥फिरदूजाक्षणमेंलगातार॥असिशुक्लध्यानको
रिमहार॥अरितीनघातियालयेवीन॥नवओरकर्मभागेअदीन॥९॥जयपायजिनेश्वरदेवसोय॥त्रैलो
पतीनृपएवहोय॥सवचतुरनिकाईदेवआय॥तुमपदकोंपूजैशीशनाय॥१०॥प्रभुसमोश
सारचतुराननआसनपद्मधार॥मणिसिंहपीठपरअंतरीक्ष॥राजेसुरमुनिकंपतिप्रत्यक्ष॥११॥त्रयछ
त्रअतितेजवंतशशि॥सूरप्रभाकोटिकलजंत॥अरुशोकतनांप्यारोंप्रसंग॥सुरदुंदुभिनभमेंजोर
होय॥अरुकुसुमवृष्टिसुरकरैसोय॥१२॥जिनकीधुनिदिव्यखिरैअगाध॥सवतत्वप्रकाश ॥५२॥

× अरुचौसठचामरदिव्यसार सुरढारतहर्षहरैअपार १० जहाँरत्नअशोकदिपेउतंग ×

धा जिनराजशरीरप्रभा अनूप॥ प्रतिबिंब आकार दिपै सरूप॥१॥ इत्यादि अतुल संपति महान॥ जिं हदेख
त भविजन पाप हान॥ तुम पद सरोजकौं बार बार॥ हम नमत शीश कर धार धार॥२॥ विधि विघ्न मूलतरु
जार जार॥ चिर संचित विधि वलटार टार॥३॥ उर अज जिनेश्वर धार धार॥ दुख कार भवोदधि तार तार॥४॥ दे
हा॥ इस असार संसार में शरन तुमारी देव॥ सो प्रभु हमकौं दीजिये करो कृपा यह देव॥५॥ ॐ ह्रीं अर्घं
सोरठा॥ तुम अनाथ के नाथ मैं अनाथ चिरकालतें॥ हित न माऊं नाथ मम उर आस भरो प्रभू॥६॥ पुष्प
इति॥ ॥३४॥ ॥अथ पश्चिम दिशा चतुर्थ रतिकर पूजा माहि॥ कुसुमलता छंद॥ अष्टम द्वीप दि
शा पश्चिम में अंजनगिरिके दक्षिण भाग॥ वापी छिति य कोन में चौथो रतिकर पर्वत अतुल सुभाग
सुवरण वर्ण सहस योजनको उन्नत गोल ढोल सम लाग॥ ता पर श्री जिन मंदिर प्रतिमा पूजत उ
र सुरेश बड भाग॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वर द्वीप पश्चिम दिशा चतुर्थ रतिकर पर्वत पर सिद्धकूट जिन मंदिरे
भ्यो नमः॥ अत्र॥ अत्र॥ अत्र॥ पुष्पं॥ जोगी रासा॥ गंगाजल सम नीर अनोपम कंचन झारी भरि
ये॥ जन्म जरा दुख हरत जिनेश्वर पद तर धारा करिये॥ अष्टम द्वीप दिशा पश्चिम में चौथो रतिकर
भाई॥ ता पर श्री जिन भवन अकृत्रिम सुरपति पूजत आई॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वर द्वीप पश्चिम दिशा चतुर्थ
रतिकर पर्वत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो नमः॥ जलं॥ मलियागिर घनसार सुचंदन केशर रंग मि

लावे॥भवआतापरहितजिनवरकेचरननपूजरचावे॥अष्टम०॥२॥ॐह्रींगंधं॥देवजीरसुखदा
कमोदकअक्षतस्वक्षतकरीजे॥अक्षयपदकेईशाजिनेश्वरचरननपुंजधरीजे॥अ०॥ॐह्रींअक्षतं
रन॥केफूलमनोहरनिरदोषसुरलावैकामराहदाहकजिनवरकेचरणपूजगुणगावे॥अ०
॥ॐह्रींपुष्पं॥फेंनीगोंजामोदकखाजेलाडूआदिवनावेदोषअठारहरहितप्रभूकेचरनन
अग्रचढावे॥अष्ट०॥५॥ॐह्रींचरुं॥तमहरजोतिप्रकाशीदीपकरत्नमईसुरलावैकेवलज्ञानध
जिनपतिकेचरणपूजहर्षावे॥अष्ट०॥६॥ॐह्रींदीपं॥दशविधिधूपसुगंधमईकरलेजिनमंदि
आवैपरमशुक्लध्यानीजिनवरकेचरननमांहिचढावे॥अष्टम०॥७॥ॐह्रींधूपं॥लौंगलायची
स्ताकिसमिसखारिकलावैमुक्तिमहाफलदायकप्रभुकेचरणपूजिगुणगावे॥अष्ट०॥ॐह्रीं
फलं॥जलचंदनअक्षतकुसुमावलिनेवजदीपकसारेधूपफलावलिअर्घवनाकरजिनवरपद
तरधारो॥अष्टम०॥९॥ॐह्रींअर्घं॥जयमाल॥दोहा॥अरिरजरहसिनिवारिकेभवदसिलियोनिज
थान॥भ्रमउरवासकरोप्रभूवरदायकभगवान॥१॥पध्दडीछंद॥जयकेवलज्ञानधनीजिनेशतु
रणकमलसेवैंसुरेश॥जयसमवशरणकेमध्यसार॥उपदेशदियोवृषसुधाधार॥२॥जयजी
अजीवसुनित्यभेद॥दरसायोचउसवअनुयोगवेद॥जयपुरुषशलाकासाठतीन॥तिनकोसवभेद

होयप्रवीन॥५॥चौवीशतीर्थंकरप्रथमजान॥दशचक्रवर्तीदूजेमहान॥प्रतिहरिबलिहरिनवप्रमाण॥स
बत्रेसठपुरुषकहेपुरान॥इकसोउनहत्तरजीवसोय॥सोमुक्तिपात्रजगमाहिहोय॥जिनमाततात
अरुकामदेव॥हरकुलकरनार॥जोडिएवाधायेसर्वमुक्तिकेपात्रजान॥कछुतद्भवकछुभवधरम
हान॥मेंमुक्तिरूपवंदोत्रिकाल॥प्रभुमेरोकाटोजगतजाल॥दिवदत्तिणइंद्रशचीमहान॥तिनलो
कपाललोकांतजान॥अरुसरवारथसिद्धदेवसार॥एकाभवतारीउरविचार॥६॥जिनमाततातजिन
राजआय॥हलिहरिचक्रीपूरनप्रताप॥अरुभोगभूमियाजीवजान॥इनकेमलमूत्रनहीप्रमान॥७
जयशंकरजिनतपकरैसार॥दशपूर्वइकादशअंगधार॥लखिअवलोगएकोभ्रष्टहोय॥चिरका
लभ्रमणजगकरैसोय॥नवनारदब्रह्मचारीअपार॥उरक्रोधमानमायासुसार॥शंकरनारदकेमा
ततातकूं॥इनकीउरधगतिजगदिखात॥अचक्रीनरऊरधअधोलोक॥निजकृतिअनुसारफलेजु
योक॥इत्यादिकवहुतवर्णनअनूप॥उपदेशकियात्रैलोकभूप॥११॥मोमनमैंतिष्ठोसदाकाल॥जबलों
नलहोत्रैलोकभाल॥मनवचनकायकरकरूंसेव॥यहलाभजिनेश्वरदेवदेय॥१२॥दोहा॥चौथार
तिकरगिरतनी॥पूरनयहजयमाल॥जोनरवांचैभावसौं॥ताकेभागविशाल॥१३॥अर्घ॥सोरठा॥
जिनवरबिंवमहान॥कृत्तिमअकृत्तिमसवै॥देहुहमैंकल्यान॥मैंदूमनवचकायकै॥१४॥इति॥३४

…कहौभ्रात ८ हरिप्रतिहरिनारदमहादेव पहुंजाय अधोगति नियम एह वलिअतनजुगुलकुलमाततात ×

अथनंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशपंचमरतिकरपूजामाह॥ कुसुमलताछंद॥ नंदीश्वरवरद्वीपआठमों॥ प
श्चिमदिशअंजनगिरजानमाकेपश्चिमवापीराजेताकेप्रथमकोंनमैमानरतिकरगिरपंचमकंचनम
यऊंचोयोजनसहस्रप्रमाण॥तापरजिनमंदिरजिनप्रतिमाअर्घचढायकरूंमैंध्यान॥ ॐह्रींनंदी
श्वरद्वीपपश्चिमरतिकरजिनालयेभ्योनमः॥ अत्र०॥ अत्र०॥ अत्र०॥ पुष्पं॥ सुंदरीछंद॥ सुरनदीजलनि
र्मलायकैकनककुंभअनूपभरायकैजनमदाहनिवारनदेतहोधारजिनपदअग्रसुदेतहो॥सरस
अष्टमद्वीपसुहावनो॥ सपश्चिमदिशमनभावनो॥सरस॥ जिनजलचरणा ॥गिरसुपंचम
रसोदही॥ ॐह्रींनंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशपंचमरतिकरपर्वतपरसिद्धकूटजिनमंदिरेभ्योनमः॥ जलं
मलयचंदनकेसरडारिकै॥भक्तिभावत्रियोगसम्हारिकै॥कर्मबंधनिवारनकाजजी॥भव्यपूजतप
जिनराजजी॥सरस०॥२॥ ॐह्रीं चंदनं॥ कठिनशुचिसमस्वेतसुहावनो॥अमलअक्षतसदृशभावनो॥



वरपुण्यबढावनहेतहो॥जिनचरनवसुंदेतहो॥सरस०॥३॥ ॐह्रीं अक्षतं॥ सुरमहीसुहकीकुसुमावलि
तिहिसुगंधभ्रमैभ्रमरावली॥जिनचरनलखिहगहरषातहो॥जजतमन्मथजरजरजातहो॥४॥ ॐह्रीं
पुष्पं॥सरसमोदिकआदिबनाइएं॥बरुकनकमयथालभराइए॥जायजिनग्रहजिनवरपूजिये
भगतिवंतमुदितउरहूजिये॥सरस०॥५॥ ॐह्रीं चरुं॥ कनकमणिमयसुंदरजोइये॥दीपअतिदुति ॥५३॥

वंतसुजोईयो॥ विकटमोहमहातमनाशने॥ पूजि जिनपद ज्ञानप्रकाशने॥ सर०॥ ॐ ह्रीं दीपं॥ अति
सुगंधसुधूपवनाईयो॥ मुदितमन जिनमंदिर जाईयो॥ चरणपूजित भविजिनराजके॥ हृदय भक्ति भरेसु
रसाजके॥ सरस०॥ ॐ ह्रीं धूपं॥ परमपावन फल भरियार हो॥ अमरपति सुरसंग अपार है॥ चरणपूज
त श्री जिनराजके॥ तरणभवदधि साजसमाजके॥ सरस०॥ ॐ ह्रीं फलं॥ जलफलादिक द्रव्य मिलाइ
के॥ रतनसुवरनथालभरायके॥ अतिशचीपति भक्तिवढायके॥ जजत जिनपद अर्घ चढायके॥ सरस०॥
ॐ ह्रीं अर्घं॥ जयमाला॥ दोहा॥ विधि अरिभंजन परम विधि विविध प्रकार बताय॥ सो जिनराज जयो स
दा मम उर वसियो आय॥१॥ छंद मोतियादाम॥ जयो जगमें जिनदेव महान॥ जयो जिनको उपगार म
हान॥ शचीपति पाय परै निति आय॥ सदा प्रभु जी मम होहु सहाय॥२॥ दयो सतधर्म दया उपदेश॥ जयो जग
जीव सुथान विशेष॥ चतुर्दश भेद कहे जिन भूप॥ कहो तिनको सब भेद अनूप॥३॥ मिथ्यात ससादन मिश्र व
तीय॥ सु अव्रत सम्यगदृष्टि तुरीय॥ इकादश व्रतिक श्रावक रीति॥ सु ऊपर है मुनिधर्म अतीत॥४॥ प्रमत्त छ
ठो गुणथान अनूप॥ सु सप्तम है अप्रमत्त सरूप॥ अपूरवकर्ण सु अष्टम जान॥ तथा अनिवृत्ति नवों पर
वान॥५॥ सु है दशमो गुण सूक्षम लोभ॥ इकादशमो उपशांत अछोभ॥ सु छीन कषाय दुवादश भाव॥ य
हां तक तौ छद्मस्थ प्रवाह॥६॥ सुतेरम जान सुजोग जिनेश॥ यहां तक जोग तथा सित लेश॥ अजोग चतुर्दशमें

गुणथान। महीभवकारणकीसवहान।२। मिथ्यातविषैंगतिइंद्रियकाय। सवेजिनराजदईसुवताय। स
थूरातिएकासुकायकहीत्रसएकविशेष।।३।। सशारनआदिसुजोगभजंत। सवेमनत्रस
चतुर्थकऊगतिमैंगुणथान। सुपंचमहैपसुमानुषमान।४। प्रमत्तहितैसवहीगुणथान।
सजवान। त्रतीयदुवादशतेरमथान। कह्योमरनोंनहिश्रीभगवान।५। मिथ्यातमरेगतिचारहुजा
ननर्कविनात्रयभायसुपूरवआयुवंधैजिजिजीव। चतुर्थचऊंगतिजायसदीव।।६।। सुपंचम
ताछैगतिएकसुदेवमहन्ता। अजोगजिनेश्वरमुक्तिलहाय। कह्योयहवर्णनश्रीजिनराय।।७।।
जगदीश्वरज्ञानमवाहवराचरवस्तुप्रत्यक्षलखाय। त्रिलोकत्रिकालस्वभावविभाव। सवेरु
भाव।।८।। सुनोंप्रभुजीइसवारपुकारकरोहमकोंभवसागरपार। करोयहएकवडोउपगा
ईदुखभार।।९।। दोहा।। जिनवरज्ञाताजगवडेविपतिनिवारनहार।। इसअसारसंसारसैंकरोमो
र।।१०।। अर्घ।। सोरठा।। दीनवंधुभगवानकरौकृपामुझदीनपै। करुणानिधिगुणजानआयोतुमदरवा
र।। इति।। ।।२६।। ।। अथनंदीश्वरद्वीपषष्टमरतिकरजिनपूजामाह।। कुसुमलताछंद।। नंदी
रपश्चिमअंजनगिरतांकीपश्चिमदिशमैंजान। वापीकोनदूसरेमाहींरतिकरकंचनवर्णमहान। ताके
रश्रीजिनमंदिरअकर्तमसोहैअमलान। तामैंश्रीजिनप्रतिमाराजेतिनकौंवंदोउरधरिध्यान।१।

ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीपे पूर्वरतिकरपर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो नमः॥ अर्घ्यं०॥ अर्घ्यं०॥ अर्घ्यं०॥ पुष्पं॥ जोगी
रासा॥ गंगाजलसमउज्वलजललेसुवरणभृंगभरावै॥ जन्मजरादुखदूरकरणकों श्रीजिनचरणचढा
वै॥ नंदीश्वरपश्चिमअंजनगिरताकेपश्चिमसोहै॥ रतिकरऊपर श्रीजिनमंदिर॥ निरखिशचीपति
मोहै॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वरपश्चिमदिशासंबंधिरतिकरजिनालयेभ्यो नमः॥ जलं॥१॥ केशरअरुकरपूरमिल
के चंदनसंगघसीजे॥ परमपूज्यअरहंतदेवके चरणनपूजकरीजे॥ नंदी०॥२॥ ॐ ह्रीं चंदनं॥ मुक्ताफल
समउज्वलअक्षतसुंदरधोयबनावै॥ अक्षयपदकेपावनकारण श्रीजिनचरनचढावै॥ नंदी०॥३॥ ॐ ह्रीं
अक्षतं॥ सुरतरुकेवरफूलमनोहरहर्षसहितसुरलावै॥ समरशूलनिर्मूलकरनकों श्रीजिनचरन
चढावै॥ नंदी०॥४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं॥ लाडूघेवरमोदकखाजेताजेसरसबनावै॥ दोषक्षुधादुखदूरकरन
कों श्रीजिनचरनचढावै॥ नंदी०॥५॥ ॐ ह्रीं नैवेद्यं॥ मणिमयदीपप्रजालमनोहररतनरकेवीधारे॥ मोहतम
हातमनाशनकारण श्रीजिनपरतरवारो॥ नंदी०॥६॥ ॐ ह्रीं दीपं॥ दशविधिगंधमनोहरलेके श्रीजिन
मंदिरआवै॥ भव्यजीवभवतापविनाशन श्रीजिनचरणचढावै॥ नंदी०॥७॥ ॐ ह्रीं धूपं॥ पिस्तालौंग
सुपारीएलाआदिकफलसुखकारी॥ भव्यजीवशिवफलकेकारण जिनवरपूजप्रचारी॥ नंदी०॥८॥
ॐ ह्रीं फलं॥ जलफलअर्घबनायगायगुणभक्तिसहितशिरनावै॥ सुरसुरेशसब श्रीजिनवरकेअर

कमलकौं ध्यावो नंदी ॥ ८ ॥ ऊँ ह्रीं अर्घं ॥ जयमाल ॥ दोहा ॥ जगदीश्वर महाराज को वरनन शीशन
मरण ॥ जयमाला अवै प्रभुजी हो सुसहाय ॥ १ ॥ छंद मोतियादाम ॥ जयो जग में जिनराज महा
मुनिराज धरै तुम ध्यान ॥ रटै सुरशेष महेश अशेष ॥ कटै सब कर्म प्रबंध विशेष ॥ २ ॥ सुजन्मत देव
वै भवि आय ॥ करै प्रभु सेव सु मस्तक नाय ॥ गयंद ऐरापत पै असवार ॥ सु गोद लिये हरि श्री जगतार
सुर छत्र ईशान सुरेश ॥ सु चामर ढारत दोय सुरेश ॥ करै जयकार सवी सुर शेष ॥ सु भक्ति वढा
य अशेष ॥ ३ ॥ महागिरि पांडुक कानन वीच ॥ सनान शिला मनु चंद्र मरीच ॥ महा तरविष्टर रत्न
नरेख   हकौं नर हेत भूख ॥ ४ ॥ सु आसन पश्च विराजित देव ॥ सवै विधि न्होन करै हरि सेव ॥ सु पेद
हि आठ प्रमान ॥ भरै जल क्षीर हि सागर आन ॥ ५ ॥ प्रभू असनान करै हरि आय ॥ सु धन्य जिने
पुण्य प्रताप ॥ सुरासुर सर्व करै जयकार ॥ बजै वहु साज समाज अपार ॥ ६ ॥ सुरी वहु नृत्य क
रि सम तान वो रसभाव ॥ सु आनंद नाटक होत अनूप ॥ सुजन्म कल्याणक पुण्य सरूप ॥ ७ ॥ अरा
धि रसाधि नियोग ॥ गये सुर आपने थान मनोग ॥ प्रभू रह वास विषै करराज ॥ धरो फिर भेष
साज ॥ ८ ॥ हने चउघातिलयो वर ज्ञान ॥ चराचर वस्तु प्रकाशक भान ॥ करै उपदेश महासुख दान
दधि तारक पोत महान ॥ ९ ॥ जयो जग में वह देव अनूप ॥ हने वसु कर्म भये शिवभूप ॥ सवी सु

पतिदायअनूप॥करोहमकोंप्रभुआपसरूप॥१०॥दोहा॥वृषभरिषभकेदाताप्रभूरिषभेश्वरप्रभुदेव
करोकृपाममदीनपै॥तुमशिवदायकदेव॥११॥अर्घं॥सोरठा॥भवदधितारनहारकारणतुमय
जगतमें॥औरनदूजोसार॥निमितबलीइसलोकमें॥१२॥इति॥ ॥३७॥ ॥अथपश्चिम
दिशासप्तमरतिकरपूजाप्रारंभ॥कुसुमलताछंद॥अष्टमद्वीपदिशापश्चिममैंअंजनगिरकेउत्त
रसार॥वापीप्रथमकोनमेंसोहै॥रतिकरपर्वतगोलाकार॥तापरश्रीजिनमंदिरसोहै॥जाकीमहि
माअगमअपार॥ताकीआह्वाननविधिकरिकैपुष्पचढावतहमत्रयबार॥१॥ॐह्रींनंदीश्वरद्वी
पपश्चिमदिशासप्तमरतिकरेभ्योनमः॥अत्र॥अत्र॥अत्र॥पुष्पं॥चालछंद॥जलसारसुधासम
लीजे॥सुवरनकेभृंगभरीजे॥जिनअग्रधारत्रयदीजे॥बहुपुण्यभंडारभरीजे॥नंदीश्वरपश्चिमदि
शाओरा॥सप्तमरतिकरगिरजोई॥तापरजिनगृहसुखकारी॥सुरपूजतभक्तिसुधारी॥२॥ॐह्रींनंदी
श्वरद्वीपपश्चिमदिशासप्तमरतिकरजिनमंदिरेभ्योनमः॥जलं॥१॥बरबावनचंदनलावो॥केशरकेसं
गघसावो॥भवदाहनिवारणकाजे॥भविपूजतश्रीजिनराजे॥नंदी०॥२॥ॐह्रीं॥चंदनं॥सुखदासप्रमोदम
हाना॥तंदुलसितउत्तमलाना॥जिनवरपदअग्रचढाना॥निश्चयअक्षयपदपाना॥नंदी०॥३॥ॐह्रीं
अक्षतं॥मंदारनमेरुअनूपा॥इत्यादिकुसुमबहुरूपा॥जिनवरपदअग्रचढावै॥सबकामव्यथानशि

बावन पू॰

॥५६॥

वो नंदी० ॥४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं ॥ षटरस पकवान्न बीनो तुरत हि के पावन कीनो ॥ जिनवर पद माहि चढा
दुख दोष क्षुधान शि जावे नंदी० ॥५॥ ॐ ह्रीं नैवेद्यं ॥ दशहूं दिश जोति प्रकाशे ॥ एसें दीपक तम नाशे
जिनवर पद अग्र चढावे भवि केवल लक्ष्मी पावे नंदी० ॥६॥ ॐ ह्रीं दीपं ॥ वर धूप दशांग बनावे तसु
गन आवे सो धूप धनंजय खेवे ॥ विधि नाशि निजातम वेवे नंदी० ॥७॥ ॐ ह्रीं धूपं ॥ फल उत्तम बहु
धल्यावे ॥ जिनवरके चरण चढावे ॥ भवि विधि अरि वंध नशावे ॥ निश्चय शिवलक्ष्मी पावो ॥ नंदी० ॥८॥
ह्रीं फलं ॥ वसु द्रव्य मिलाय बनावे ॥ कनथार विषें भर ल्यावे ॥ जिनवर पद अग्र चढावे ॥ सो भवि दिव
सुख पावे नंदी० ॥९॥ ॐ ह्रीं अर्घं ॥ जयमाल ॥ दोहा ॥ आठों द्रव्य मिलाय के ॥ आठों अंग नवाय ॥ जिनवर
कहूं जयमाला सुखदाय ॥१॥ छंद मोतियादाम ॥ जयो जिनराज भवार्णव तार ॥ जयो जिनराज शि
पधार ॥ जयो जिनराज सुधर्म जिहाज ॥ नमो जिनराज लियो शिवसाज ॥ सुनों भव कानन माहि जिनेश
नों हम नें दुख घोर कलेश ॥ न अंत लह्यो अज हूं नहि देव ॥ करूं तुम री इह कारण सेव ॥ करो विवि
सव फंद अभरो सुख संपति आनंद कंद ॥ हरो हम रोय इह काज जिनंद ॥ करो करुनाकर ना बुधि चंद ॥ अस
नें दुख घोर कलूं वार हे नित ही शिवसंपति दूर ॥ रहे अब तो तुम चर्ण जरूर ॥ न हे सुख धोय भुजी भ
र्ष्य प्रभु तुम रूप अनूप अपार ॥ रवी शशि कोटि लजंत अगार ॥ विचार तहीं भवि कीं सु

॥२८॥

के सुखकों कहि कोय॥१॥ अनंतबली अरु वज्रशरीर॥ महा छवि सुंदर गंध समीर॥ अखेद अस्वेद नहीं म
ल कोय॥ महा वच अमृत कोमल होय॥२॥ प्रभू त्रय ज्ञान विराजित एव॥ सुजन्मतही अतिशे जिनदेव॥ लहे
जव केवलज्ञान महान॥ लहे अतिशे दश और सुजान॥३॥ अनंत चतुष्टय चारि वखानि॥ धरे गुण छ्यालि
स श्री भगवान॥४॥ समोसृत मध्य विराजित देव॥ सुरासुर सर्व करें प्रभु सेव॥ महाधुनि दिव्य खिरंत अगाध
अनक्षर सर्व प्रकाश अवाध॥५॥ चतुर्दश मार्गणा गुणथान॥ छहे द्रव्य सबै गुण पर्यय वान॥ सुतत्व कहे प्रभु
सात प्रकार॥ प्रतीति भवार्णव तारणहार॥६॥ कह्यो सतज्ञान प्रमाण सरूप॥ नथा नव भेद अभेद अनूप॥
कह्यो शुभ चारित शुद्ध पयोग॥ यही रत्नत्रय जानि प्रयोग॥७॥ तथा दशलक्षण धर्म अनूप॥ द्वादश भावन सत्य
सरूप॥ कहे प्रभु षोडश कारन सार॥ सु तीर्थपतीपद के करतार॥८॥ इत्यादि अनेक दिये उपदेश॥ वसो हम
रे उर माहि हमेश॥ करो हमरी बुधि रिद्धि विशाल॥ भरो प्रभु जी शिवसंपति हाल॥९॥ दोहा॥ जन्म मरण
दुखनाशि कें करो ज्ञान परकाश॥ अरज जिनेश्वर की सुनों तुम दाता गुणराश॥१०॥ अर्घं॥ सोरठा॥ जग
में शरण सहाय नाम आपको मैं सुन्यो॥ करो कृपा जिनराज निपट अधम मम जानिकें॥११॥ इति॥ ३०
अथ नंदीश्वर दीप अष्टम रतिकर पूजा प्रा॥ कुसुमलता छंद॥ नंदीश्वर पश्चिम अष्टम गिरि॥ रतिकर कंच
न वर्ण सुहाग॥ एक सहस्र योजन को ऊंचो॥ इंद्र दिशा वापी वहिभाग॥ छितिय कोंनमें पर्वत राजे गोलाकार

ढोलसमलाग॥ताकेऊपरश्री जिनमंदिर पूजतसुरपतिकरअनुराग॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीपपश्चिम दि
शअष्टमरतिकरपर्वतपरसिद्धकूटजिनमंदिरेभ्योनमः॥अत्र॥अत्र॥अत्र॥चाल दोहा॥ पूजनकरले
जिनवरदेवकीजीकोई द्विवशिवसुखदातार॥टेर॥ गंगाजलसमनीरलेजीकोई भरसुवरणभृंगा
जिनवरपदतरभावसोंजीकोई करधारात्रयधार॥पूज॥नंदीश्वरपश्चिमदिशाजीकोई अष्टम
तिकरसार॥सुरसुरेश पूजेंसदाजी॥तापरजिनआगार॥पूज॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशअष्टम
तिकरजिनमंदिरेभ्योनमः॥जलं॥१॥ केशरसंगघसायकैजी॥चंदनगंधअनूप॥भक्तिभावउरलायकै
जी॥पूजूं जिनवरभूप॥पूज॥नंदी॥२॥ ॐ ह्रीं चंदनं॥ अक्षतनसरससुहावनेजी॥देवजीसुखदासअक्षयपद
कारणेजी॥पुंजकरोजिनपास॥पूज॥नंदी॥३॥ ॐ ह्रीं अक्षतं॥ सुरतरुकेवहुफूललेजी॥मस्केगंधअपार
मदहनकेकारणेजी॥पूजोंजिनआगार॥पू॥नंदी॥४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं॥ मिष्टसरसनेवजमहाजी॥शुद्धतरुतव
वाय॥क्षुधाहरनकेकारणेजी॥जिनवरभेदकहाय॥पू॥नंदी॥५॥ ॐ ह्रीं चरुं॥ कनकरतनमयदीपलेजग
जोतिप्रकाश॥मोहतिमरकेनाशनेजी॥करहुआरतीपास॥पू॥नंदी॥६॥ ॐ ह्रीं दीपं॥ दशविधिगंध
नायकैजी॥धूपकरोभविजीव॥जिनवरपदकूंपूजिकेजी॥पावोसौख्यअतीव॥पू॥नंदी॥७॥ ॐ ह्रीं धूपं॥
तमफलसुरलोककेजी॥लावतसुरमतिआय॥करपूजनजिनराजकीजी॥नाशतभवसंताप॥पू॥नंदी॥८॥

ॐ ह्रीं फलं ॥ जलफलअर्घवनायकेजी अर्घकरोगुणगाय ॥ अष्टकरमकेनाशनेजी पूजोंजिनवरपाय ॥ पू
ॐ ह्रीं अर्घं ॥ जयमाल ॥ दोहा ॥ त्रेसठिप्रकृतिखिपायकेपायोकेवलज्ञान ॥ तिनपदवंदोंभावसें
नंदी ॥ ४२ ॥
रायकशिवकल्यान ॥ १ ॥ छंदमोतियादाम ॥ जयोजगमेंजिनचंदजिनेश ॥ हनेजिनने चउघातिअशेष
लहोपहिलैविधिमोहपछार ॥ तदंतरतीनकरैविधिछार ॥ २ ॥ हनेपहिलेअरिसातकरूर ॥ चतुर्थमथान
लयोगुणभूर ॥ नमेंगुणथानअरीछत्तीस ॥ दशोगुणमेंअरिलोभगरीश ॥ ३ ॥ दुवादशमेंगुणथानसुअं
ता ॥ अशेषअरीक्षणमाहिनशंत ॥ तहांगुरुदेवदिगंबररूप ॥ लखावतसर्वप्रकारअनूप ॥ ३ ॥ सुकेवलज्ञान
धनीजिनराज ॥ सुतेरमथानसमोश्रतसाज ॥ करेउपदेशमहाभविकाज ॥ भवोदधितारनपरमजहाज ॥
॥ असंख्यसुरासुरच्यारप्रकार ॥ तथापशुजातिअनेकप्रकार ॥ महामुनिराजतथानरराज ॥ चतुर्विधिस
घसुनेजिनराज ॥ ॥ कईभविसम्यकवंतसुजीव ॥ धरेव्रतसंजमभावअतीव ॥ करेव्रतदेशधरेदृढभेष ॥ करे
उरचाहदिगंबरभेष ॥ ६ ॥ कईभविसम्यकदर्शनपाय ॥ मिथ्यातवमेंअतिहीदुखदाय ॥ कईजिनपूजनको
व्रतधार ॥ करैजिनभक्तिअनेकप्रकार ॥ ७ ॥ कईवरदानपणोंव्रतलेय ॥ कईनिशभोजनत्यागकरेय ॥ कईव्रत
व्रतधरैदृढस्या ॥ सवेदुभावतजेदुखकूप ॥ ॥ धरेव्रतभावसुशक्तिसमान ॥ करेदृषमेंपुरुषारथध्यान ॥ क
रोविधिपूरवसंचितकूर ॥ धरेपगमुक्तिसुमारगभूर ॥ ८ ॥ तुम्हीप्रभुजीभवतारनहार ॥ तुम्हीप्रभुजीकरुनानि

बावनपू॰
॥५८॥

॥तुम्हीप्रभुजीजगमेंसुखकार॥जिनेश्वरकोंभवसागरतार॥१०॥दोहा॥कर्मबंधकोंनाशकर
सेमुक्तिआगार॥सोप्रभुमेरेउरवसो करोभवोदधिपार॥११॥अर्घं॥सोरठा॥अशरनशरनसहाय
असाररसंसारमें॥जोसदासहायतुमदाताजगमेंवडो॥१२॥इति॥ ॥५७॥ ॥कुसुमलता
॥नंदीश्वरपश्चिमदिशमाही जिनमंदिरतोसुनोंअधिकार॥जहांजहांजिनप्रतिमाराजेअतु
मईसुखकार॥वहांवहांवहुभक्तिभावकरपूजोजिनवरविंवविचार॥सर्वसिद्धिदायकअघघा
रोसहायअनेकप्रकार॥१॥ॐह्रींनंदीश्वरद्वीपपश्चिमदिशसंवंधीत्रयोसर्गतरचनाविंबो
जिनविंबेभ्योनमः॥अर्घं॥पश्चिमदिशवर्तीव्यंतरभवनपतीसुरसार॥अथवाज्योतिषदेव
जेतिनकेचरणकमलकोंवहुविधिअर्घचढायजपूंनवकार॥२॥ॐह्रींश्रीनंदीश्वरद्वी
दिशसंवंधीव्यंतरभवनवासीज्योतिषीदेवोंकेजिनमंदिरजिनविंबेभ्योअर्घं॥पश्चिमदिशपूर्ण
थउत्तरदिशसंवंधीपूजामाहा॥५८॥अथनंदीश्वरद्वीपउत्तरदिशसंवंधीअंजनगिरिजिन
रपूजामाह॥जोगीरासा॥नंदीश्वरकीउत्तरदिशमेंअंजनगिरवरसोहे॥जोजनसहसचो
ऊंचोस्यामवरनमनमोहै॥ढोलसमानगोलतहांऊपरश्रीजिनमंदिरजानों॥आठअधिकइक
जिनप्रतिमापूजतसुखअधिकानों॥१॥ॐह्रींनंदीश्वरद्वीपउत्तरदिशअंजनगिरजिनमं

नमः॥ अत्र॰ अत्र॰ अत्र॰ ॥ पुष्पं॥ चाल होली॥ जिनपद की पूज रचाऊं हदै तिनके गुण गाऊं॥ टेर॥ नि
र्मल नीर कनक की झारी भर जिन मंदिर जाऊं श्री अरहंत चरण के आगे धार देय शिरनाऊं नंदीश्व
र उत्तर दिश सोहै अंजनगिर दरशाऊं मन वच काय लगाय गाय गुण जिनपद शीशनवाऊं॥ हदै॥ १
ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीप उत्तरदिशा अंजनगिरके शिखर जिनमंदिरेभ्यो नमः॥ जलं॥ चंदन केशर गंध मिला
कर रतनकटोरी धारै सुरसुरपति जिनराज चरण की पूजा विधि विस्तारै॥ हदै॥ नंदी॰ २॥ ॐ ह्रीं चंदनं
उज्जल अक्षत धोय मनोहर कंचन थाल भरावै भव्य जीव बहु भाव भक्ति सों जिनवर चरन चढावै
हदै॰ नंदी॰ ३॥ ॐ ह्रीं अक्षतं॥ पारिजात मंदार आदिके पुष्प विविध गुण लावै श्री जिनमंदिर जाय
शचीपति जिनपद अग्र चढावै यह ही मैं शीशनवाऊं हदै॰॥ ४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं॥ षटरसमय पकवान ब
नाकर हर्ष सहित सुर लावै श्री जिन चरण पूज कर सुरगण पुण्य प्रकृति उपजावै यह ही मैं निश दि
न चाऊं हदै॰ नंदी॰ ५॥ ॐ ह्रीं चरुं॥ वरन वरन के रतन मनोहर सुरसुरपति मिल लावै श्री अरहंत देव की
पूजा करत ज्ञान निधि पावै यह ही मैं आस लगाऊं॥ हदै॰ नंदी॰ ६॥ ॐ ह्रीं दीपं॥ कृष्णागर वर धूप दशां
गी भव्य मनोहर लावै वसुविधि कर्म दहन के कारण श्री जिन चरन चढावै वक्त एमैं भी पाऊं हदै॰
नंदी॰ ७॥ ॐ ह्रीं धूपं॥ षट ऋतु के फल उत्तम लेके श्री जिन पूज रचावै भव्य जीव अति हर्षित मनमैं ज

वाँवनपू० ॥५४॥

सफलकरयावे॥यहीमैंमनमैंचाहूं॥हदे०॥नंदी॥७॥ॐह्रीं फलं॥जलफलअर्घवनायगायगु
ण॥जिनचरणाचितल्याऊं॥श्रीसर्वज्ञजिनेश्वरआगेअर्घअनूपचढाऊं॥कर्मविधिवंधमिटाऊं
दे॥नंदी॥८॥ॐह्रीं अर्घं॥जयमाल॥दोहा॥सुरपतिनरपतिनागपति॥खगपतिपूजतपाय॥निसे
निर्ग्रंथमुनिजनभीवंदैआय॥१॥ऐसाहीअरहंतपद॥परमदिगंबरदेव॥जिनगुणचरणसरोजकी॥करूं
दामैंसेव॥२॥चालविदेहजाकी॥समवशरणकेबीचमैं जगसारलो॥जैश्री जिनराज॥सुरनरखग
सराज॥अवननमैंशिरनाय॥अमिरनायचतुरनिकायसुरखगनरपशुसेवाकरी॥मनलायअवनन
नेखगज्येदेश॥आनंदविस्तरो॥नयकालजिनधुनिसदावरषै॥रपतिभविचातकभये॥भवदाहकोदुख
विनश्यो॥सहितसुखसहजैलयो॥श्रीअरहंतमतापसैंजग॥जातिविरोधनशाय॥अतिशय
जिनराजका॥जग॥जयवंतोहितदाय॥हितलायसिंहनिमृगचुखावै॥गायनाहरखेलकौ॥अहि
खा॥जकपोतखेलै॥सहितकागमरालकौ॥उंदरविलावकलापकरकर॥रमतइकठाहरविषै॥गज
अरुमृगराजमिलकरनेह॥आपसमैंलखैं॥जिनवरकीवानीवरै॥सुधाधारधरराज॥भविजन
तीफलेजग॥सुभअंकूरसमाज॥अवसाजसुखकोलहैभविजनहृदयअतिसंतोषिया॥म
जनदरिद्रअधीशसोकरलषितअमृतरसपिया॥बहुनकिंकरसुरअकनाचैतालदेतसुहावनी॥सव ॥५४॥

साजवाजसमाज अद्भुत धन्य जन त्रिभुवन धनी॥ गणधर पार न पावही॥ जग०॥ इंद्र रहै शिर नाय मुनि
जन ध्यान धरै सदा॥ जग०॥ तुम त्रिभुवन के राय॥ जगराय जगहित राय तुम गुण वेल की रति विस्तरी
त्रैलोक्य मंडप सर्व छायो शीशपर सुख फल फरी॥ वह फल अनोपम अविच्छिन्न अशोक अमित स्वभाय
है। दीजे जिनेश्वर देव हमकों वह सुफल सुखरूप है॥४॥ दोहा॥ तातमात भ्राता तुम्ही मालिक परम दया
ल। यह निश्चय मन जानि कोली नी आस रूपाल॥५॥ अर्घं॥ दोहा॥ वडो गरीव निवाज मैं गरीव जग मैं वडो
दीजो सर्व समाज जो जैसो जह चाहिए॥६॥ इति॥ ॥ ॥ अथ नंदीश्वर द्वीप उत्तर दि
शा मैं पूर्व दिश प्रथम दधिमुख पूजा माह॥ दोहा॥ दधिसम दधिमुख श्वेत है दश योजन दश हजार
उन्नतता पर जिन भवन पूजे सुरपति सार॥ ताकी बहु विधि भक्ति करि आह्वानन विधि सार॥ अपने घ
र पूजन करो बांछित अर्थ दातार॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वर द्वीप उत्तर दिशा द्वितीय दधिमुख पर्वत पर सिद्ध कू
ट जिन मंदिरेभ्यो नमः॥ अत्र॥ अत्र॥ अत्र॥ पुष्पांजलिं क्षिपामि॥ पद्म द्रह जल उज्जल लीजे जिन चरणां
बुज धार सु दीजे॥ जन्म जरा दुख दाह निवारै भव्य जीव समकित उर धारै॥ नंदीश्वर उत्तर दिश जानो अंजन
गिर की पूरब मानो॥ दधिमुख गिरि पर जिन गृह सोहै सुर नर पूजित सब मन मोहै॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वर द्वीप
उत्तर दिश प्रथम दधिमुख जिनालयेभ्यो नमः॥ जलं॥ केशर अरु करपूर मिलाय बावन चंदन

गंधसाय॥जिनपदपूजितभक्तिपचारी॥भवआतापमिटावतभारी॥नंदी॥२॥ ॐह्रींचंदनं॥उज्वलअ
तधोयधरीजे॥उज्वलसुवरनथालभरीजे॥उज्वलजिनपदपूजरचावै॥उज्वलभावभविकफल
३॥ ॐह्रींअक्षतं॥कुसुमअनेकप्रकारमंगावो॥कुसुमायुधविजयीगुणगावो॥कुसुमजिनेश्वर
चढावो॥कुसुमवाणवाधाविनशावो॥नंदी॥४॥ ॐह्रींपुष्पं॥उत्तमनेवजविविधवनावो॥उत्तमभाज
मेंधरिल्यावो॥उत्तमभावभविकउरलावो॥उत्तमदेवपूजिसुखपावो॥नंदी॥५॥ ॐह्रींचरुं॥जो
तदीपकसुचिलीजे॥जोतिवंतजिनपदपूजीजे॥जोतिज्ञानहरतमकोंनाशे॥जोतिवंतनिजभावप्र
शे॥नंदी॥६॥ ॐह्रींदीपं॥दहनकर्मअरिधूपवनावो॥दहनशुक्लध्यानीपदध्यावो॥दहनमाहिंभ
प्रजरावो॥दहनकर्महनिशिवपुरपावो॥नंदी॥७॥ ॐह्रींधूपं॥सुफलअनेकप्रकारथालभरीजे॥सु
कामनामनमेंकीजे॥सुफलदाताजीपदपूजो॥सुफलपायमुक्तिपतिहूजो॥नंदी॥८॥ ॐह्रीं
उदरवमयअर्घवनावो॥आठोंअंगनायगुणगावो॥अष्टमक्षितिपतिपूजरचावो॥अ
पतिकहलावो॥नंदी॥९॥ ॐह्रींअर्घं॥जयमाला॥दोहा॥नंदीश्वरजिनधाम॥उत्तमदधिमुखप्र
मुनिमुनिकरुसणाम॥गाऊंगुणमालाअवे॥१॥पद्धडीछंद॥जयनंदीश्वरवरद्वीपजान॥
जयताकीउत्तरदिशमहान॥जयअंजनगिरसोहैउतंग॥जयगोलढोलसमस्यामरंग॥

रासीसहससार ऊंचो तिहि ऊपर जिनागार ।। जयता की पूरव दिश मझार ।। जयसजलवापिका भरीसा
रा २ ।। तिहि वीच जानि दधिमुख पहार ।। उन्नत है योजन दश हजार ।। अतिस्वेत वरन दधिसम अनूप न
हुं और ढोल सम गोल रूप ।। अति हिं ऊपर श्री जिनभवन सार ।। सब समवशरण शोभा अपार ।। जिन अंत
री तराजे सदीव ।। नित पूज करत तहां भव्य जीव ।। शत पंच धनुष जिन तन प्रमान ।। पद्मासन सोहै दी
प्तिवान ।। वसु प्रातिहार्य मंगल सुदर्व इत्यादि और महिमा जु सर्व ।। जिन छवि निरखत मन मुदि
त होय ।। चिरकाल पाप मल पुंज धोय ।। कोई आपति सम कित रतन सार ।। संसार खार तें करो पार ।। ६
अति तेज वंत जिन दिव्य रूप ।। जे परम वीतरागी सरूप ।। मनु सुवरन माहि सुगंध सार ।। अरु शशिकर
मिलि भग टी अपार ।। जग करमदाह करि दुखित जीव ।। तिनकी सुखदायक सकुसदीव ।। सुर असुर
वे बहु भक्ति लाय ।। तुम चरन कमल सेवें वनाय ।। ऋषि मुनि महंत तुम ध्यान धार ।। संसार उदधि तें हो
य पार ।। मैं शरणागत आयो अवार ।। हे करुणानिधि भव उदधि तार ।। ८ ।। जग जीति कर्म अरि करो चू
र ।। बहु जीवन कों दुख करो दूर ।। मुनि अर्ज जिनेश्वर की हजूर ।। निज सुख संपति दीजे जरूर ।। ९ ।। दोहा
करुनानिधि जिनराज तुम तारण तरण महेश ।। तुम पद पंकज कों नमों सकल सुरासुर शेष ।। १ ।। अ
र्घ ।। सोरठा ।। नमों अगवसु आठ भक्ति भाव हिरदे धरूं ।। भव भव भ्रमण नशाय अरज सुनो प्रभु दीन की ।।

१२॥ पुष्पं॥ ॥४१॥ ॥ अथ श्री नंदीश्वरद्वीपदक्षिणदिशाद्वितीयदधिमुखपर्वतपरसिद्धकूट
जिनमंदिरपूजाप्रारंभ॥ ॥दोहा॥ ॥ नंदीश्वरउत्तरदिशा अंजनगिरवरजोर। ताकीदक्षिण
पिका शोभनी कजलधार॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीपदक्षिणदिशाद्वितीयदधिमुखपर्वतपरसिद्धकूटजि
दिरेभ्यो नमः॥ अत्र॰ अत्र॰ अत्र॰॥ पुष्पं॥ कुसुमलताछंद॥ पुंडरीकद्रहसमउजलजलजलज
घमिश्रितसुखकार। धारदेतश्रीजिनवरआगेजन्मजरादुखनाशनहार। नंदीश्वरदक्षिणअंजन
रताकीदक्षिणवापीसार। ताकेबीचविराजेदधिमुखतापरवंदौजिनआगार॥२॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वरद्वीप
८ दक्षिणदिशाद्वितीयदधिमुखपर्वतपरसिद्धकूटजिनमंदिरेभ्यो नमः॥ जलं॥ धं॰॥ मंत्र॥ पुष्पं॥
९ दा॥ पुंडरीकद्रह बावनचंदनकदलीनंदनसारतनिकंदनहैसुखदाय। पूजतश्री
लभविभवतातापदुखदेतनशाय॥ नंदी॰॥३॥ ॐ ह्रीं गंधं॥ श्रीसुखदासकमोदवासमतिसरलशा
विविधप्रकार। अक्षतपुंजजिनेश्वरआगेकरतभव्यपावेभवपार। नंदी॰॥४॥ ॐ ह्रीं अक्षतं॥ श्रीगु
दकेतकीबेलाकमलचमेलीलाय। कामदाहनिरवारनकारनजिनचरणांवुजदेतचढाय।
पुष्पं॥ लाडूघेवरमोदकफेनीषटरसव्यंजनतुरतबनाय। क्षुधारोगकेदूरकरनकोजिनवरपद
भविआय। नंदी॰॥५॥ ॐ ह्रीं चरुं॥ दीपरतनमयसुरपतिलावेभक्तिभावहिरदेउमगाय। केवलज्ञा ॥६१॥

निधानप्राप्तिकेहेतजिनेश्वरपूजेंआयानंदी ॥६॥ ॐ ह्रीं दी पं ॥ चंदनअगरतगरकृष्णागरधूपसुगंध
मईवनवाय॥ भविजनकर्मदहनकेकाजे जिनपदकमलजजेंमनलायानंदी ॥७॥ ॐ ह्रीं धूपं ॥ लोंगलाय
चीपिस्ता किसमिसएलाकेलादाखमगाय॥ श्रीफलआदिमुक्तिफलकारणभविजनपूजतजिनव
पायानंदी ॥८॥ ॐ ह्रीं फलं ॥ जलफलद्रव्यमिलायगायगुणअर्घवनायभक्तिउरलाय॥ अष्टमक्षिति
पतिपदपावनकोंसुरपतिजिनपतिपूजनआयानंदी ॥९॥ ॐ ह्रीं अर्घं ॥ जयमाल ॥ गीताछंद ॥ संसा
रकाननअतिभयानकविषयविषधरजोरहो॥ अतिप्रबलचारकषायतस्करत्रासतिनकीघोरहैजि
गजीवपथिकभ्रमेंनिरंतरदुःखबहुविधिपावही॥ मेंचरणपूजूंदेवजिनकेसुमगजोदरशावही॥ पद्ध
डीछंद॥ जयजयजिनराजसुखानिधान॥ दरशायोजगमेंमगमहान॥ जयसमवशरणकेमध्यसारउप
देशदियोआनंदकार॥१॥ सवतत्त्वप्रकाशकियोअशेष॥ आश्रवकोवर्णनयहविशेष॥ आश्रवसत्ता
वनभेदसार॥ तिनमूलभेदजानोंजुचार॥२॥ मिथ्याअव्रतजुकषाययोग॥ इनहीवससुखदुखसर्वभोग
मिथ्यातभेदहैपंचजान॥ अविरतकेवारहभेदमान॥३॥ पच्चीसकषायकहीजिनेश॥ अरुजोगजानपं
द्रहविशेष॥ इनसबकोंजोडेंहोयसर्व॥ सत्तावनआश्रवभेदपर्व॥४॥ मिथ्यातविषैंपचपनवखान॥ अ
हारादिकविनसर्वमान॥ पच्चासदूसरेथानजान॥ मिथ्यातपांचविनयहप्रमाण॥५॥ अरुतीजेचौथेकेमझार

बांवनपू
॥८२॥

त्यालीसऔरछ्यालीसधार॥गुणपंचममेंसेंवीसभेद॥चौवीसकरेंषष्टमअवेद॥६॥जयसप्तमअ
गुणमझार॥वावीसभेदआस्रवउदार॥जयनवमथानकेसातभाग॥प्रतिभागएकइकतनिलाभ॥७॥
तहांप्रथमभागसोलहप्रमाण॥अरुअंतभागदशभेदजान॥मंद्रहसैंएकादशप्रजंत॥जयमध्यभा
गपांचोलसंत॥८॥जयदशमेंदशगुणभेदजान॥ग्यारमवारमनोनोप्रमाण॥जयतेरमगुणमेंसा
त॥चौदसस्वामीजिनहैअजोग॥९॥यहआस्रवभेदकह्योजिनेश॥मोहीसिद्धांतचक्रीविशेषगोमट
सारमेंकह्योदेव॥आस्रवअधिकारविषैंजुभेव॥१०॥भवतत्वभेददरसीजिनेश॥सतज्ञानदानदायक
हमेश॥हरुपासिंधुकरहुपासार॥संसारखारतेंकरौपार॥११॥दोहा॥तुमपदतरनिजशीशधराकर
विनयसुरराय॥सोजगपतिपाजगतमेंभवभवहोहुसहाय॥१२॥अर्घं॥सोरठा॥तुमदेवनकेदेव
गणधरादिसेवैचरन॥छिपोनकोईभेव॥ममपनसापूरीकरो॥१३॥इति॥ ॥५२॥ ॥अथउत्त
दिशातृतीयदधिमुखपूजा॥अडिल्लछंद॥नंदीश्वरवरद्वीपआठमोंजानिये॥ताकीदिशागिरउत्तरअं
जनमानिये॥ताकेपश्चिमवापीमध्यविराजही॥दधिमुखगिरजिनभवनमहाछविछाज
ही॥ॐह्रीं नंदीश्वरद्वीपउत्तरदिशातृतीयदधिमुखपर्वतपरसिद्धकूटजिनमंदिरेभ्योनमः॥अत्र०॥अत्र०॥
अत्र०॥पुष्पं॥जोगीरासा॥चारोंगतिकेजीवजगतमेंजन्ममरणदुखपावैं॥तिहिदुखदूरकरणकोंजं०

लेश्री जिनचरनचढावै॥ नंदीश्वर उत्तर अंजनगिर ताकी पश्चिम सो है॥ दधिमुखगिरपर श्री जिन
सुरसुरपतिमनमोहै॥ ॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वर उत्तर दिशा तृतीय दधिमुख पर्वत पर सिद्धकूटेभ्यो नमः॥ जलं॥ चा
हरा हृदा है जीवनकौ विधिवश मिलतन चायो॥ तिहि दुखदूरकरणकौं जिनपति चं
नंदी॥ २॥ ॐ ह्रीं चंदनं॥ सुरपतिनरपतिखगपतिचक्री सबपद अथिर लखायो॥ अक्षयपद पाव
जन अक्षत चरन चढायो॥ नंदी॥ ३॥ ॐ ह्रीं अक्षतं॥ ब्रह्मा हरिहर शक्र चक्रपति जीते काम सवीनें॥ पुष्पच
य जिनेश्वर आगें भव्य मदन शर जीते॥ नंदी॥ ४॥ ॐ ह्रीं पुष्पं॥ दानव देव मनुष विद्याधर शूर सवी वश जाके॥
ता दुख दोष क्षुधा हर प्रभुके चरन जजत चरु जाके॥ नंदी॥ ५॥ ॐ ह्रीं चरुं॥ शंकर सूर शशी हर ब्र
जालमें आये॥ ता अरि मोह महातम नाशन जिनपद दीप चढाये॥ नंदी॥ ६॥ ॐ ह्रीं दीपं॥ ज्ञान दर्श आव
रा महा अरि इनके दाहन काजे॥ भवि जन धूप दहन तैं खेवैं सन्मुख श्री महाराजे॥ नंदी॥ ७॥ ॐ ह्रीं धूपं॥
तराय दुखदाय जगतमें या सम दूजो नाहीं॥ ताहि निवारण काज सुफल ले भविजन भेट कराए
नंदी॥ ८॥ ॐ ह्रीं फलं॥ जल फल अर्घ बनाय मनोहर सुरपति भक्ति बढाके॥ सुरपद सुफल
सुरनायक जिनपद अर्घ चढाके॥ नंदी॥ ९॥ ॐ ह्रीं अर्घं॥ जयमाल॥ दोहा॥ सुर नर पशु नारक विषे
न धारै यह जीव॥ देह रहित सिद्धानिकौं तिनपद नमूं सदीव॥ १॥ ॐ ह्रीं अर्हं॥ जय श्रीपति श्री अ

॥जय लखत चराचर वस्तु भेव॥ जय चारघातिया कर्म हानि जे केवलज्ञान लयो महान॥४॥ सर्वज्ञ सर्वद
श्रीजिनेश॥ जय ब्रह्मा विस्नु तुम्ही महेश॥ जे समवशरण के मध्य सार॥ चतुरानन राजे निराधार॥५॥ जे स
तलषट्द्रव्यसार॥ सब वर्णन कीनों सब प्रकार॥ तहां जीव देह के भेद मांहि॥ तन भेद कह्यो मैं कहूं
हि॥६॥ औदारिक वैक्रिय देहधार॥ आहारक तैजस कर्म धार॥ यह पांच प्रकार शरीर जान॥ नर
पशु कौ औदारिक प्रमाण॥ वैक्रियिक देह नारक शरीर॥ सब आहारक विधि सुनौ वीर॥ मुनि दशम
रसें प्रगट होय॥ आहारशरीरक ह्यो जु सोय॥ आगम प्रमाण मय अर्थ कोय॥ काहू मुनि के संदेह
य॥ असित फटिक वरण इक हस्त मान॥ नहिं चक्षुगम्य नहिं धातु जानि॥ केवलि निकट आप फि
आय सु गुरु तन मैं समाय॥ केवलि जिन को है तन अनूप॥ सो परम उदारिक दिव्य रूप॥ नहिं दे
तु उपधातु कोय॥ दधि फटिक समान शरीर होय॥७॥ जे तैजस दोय प्रकार जान॥ शुभ अशुभ भेद सु
नो॥ कार्माण वर्गणा बंध रूप॥ कार्माण देह का पोत स्वरूप॥ तैजस कार्माण अनादि संग॥ इक
मय होय जिन चार अंग॥ जय विग्रहगति विन सर्व काल॥ तन तीन तथा च्यारौ विशाल॥८॥ इक वि
ग्रहगति में दोय देह॥ तैजस कार्माण कही सुगेह॥ जे वैक्रियिक आहारक वताय॥ यह पंचेंद्रिय के त
काय॥९॥ औदारिक एकेंद्रिय लगाय॥ पंचेंद्रिय तक जानूं सुभाय॥ इत्यादि अनेक शरीर भेद वर्ण

कीनौं जिनवर अखे दा॥११॥ सो जगदीश्वर मम उर मका॥ क रवारवार संसार पारायण॥ अरज जिनेश्व
देवसा॥ सुनिले हु जिनेश्वर की पुकार॥१२॥ दोहा॥ जगतारी जगदीश जिन॥ जे वंतोत्र यकाल॥ जे
द्मी ममदी जिये॥ परिसमूह मे हाल॥१३॥ अर्घं॥ सोरठा॥ सुनो स्वपरहित कारण वचवादी पतिचं
समा वचन सुधा उनहार मम उर वास करो प्रभू॥१४॥ इति॥ ॥ ॥ ॥ अथ उत्तर दि
वंधी चतुर्थ दधिमुख पूजा मा ह॥ चाल जोगी रासा॥ नंदीश्वर वरद्वीप दिशा उत्तर कही॥ चौथे दधि
खगिर पर जिनगृह मणिमई॥ सकल सुरासुर आय भक्ति मन लायके॥ पूजत जिनवर चरण
ईशिर नायकै॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वर द्वीप उत्तर दिश चतुर्थ दधिमुख जिनालयेभ्यो नमः॥ अत्र॥ अत्र
मन्॥ पुष्पं॥ गीता छंद॥ सुरनदी को जल अनूपम मिष्ट शीतल लीजिये॥ भव तृषा दाघ निकंद कारन
र जिनपद दीजिये॥ वरद्वीप नंदीश्वर मनोहर तास उत्तर सजहो॥ दधिमुख चतुर्थ महान तायर
नभवन सुरजजत है॥१॥ ॐ ह्रीं नंदीश्वर द्वीप उत्तर दिशा चतुर्थ दधिमुख जिनालयेभ्यो नमः॥ जलं
सीर और कपूर केशर गंधद्रव्य सुहावनी॥ भव ताप नाशन हेत भवि जिनराज चरन चढावनी
र॥२॥ ॐ ह्रीं चंदनं॥ सुखदास और कमोद तंदुल स्वेत वर्ण सुहावने॥ जिनराज चरण अगार भवि जन
जधारत पावने॥ वर॥३॥ ॐ ह्रीं अक्षतं॥ मंदार सुंदर पारिजातन मेरु कुसुम समूह लै॥ जिनराज अग्र च

